प्रकाशक—
कृष्णानन्द शास्त्री
अध्यक्ष, भारतीय सस्कृत भवन,
माई हीरां गेट जालन्धर शहर



प्रथम संस्करण        २ श्रावण

मुद्रक—
श्री जीवनदत्त
मालिक इण्डियन नैशनल प्रैस,
प्रताप रोड जालन्धर शहर ।

# विषय सूची


| विषय | | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| १. भूमिका | ... | ... | ४–३२ |
| २. पाणिनि-पारिभाषिक शब्दकोष | | ... | ३३–४० |
| ३. भ्वादिगणः | ... | ... | १–१९२ |
| ४. अदादिगणः | ... | ... | १९३–२४७ |
| ५. जुहोत्यादिगणः | ... | ... | २४८–२६७ |
| ६. दिवादिगणः | ... | ... | २६८–२९० |
| ७. स्वादिगणः | ... | ... | २९१–२९७ |
| ८. तुदादिगणः | ... | ... | २९८–३०९ |
| ९. रुधादिगणः | ... | ... | ३१०–३२३ |
| १०. तनादिगणः | ... | ... | ३२४–३३१ |
| ११. क्र्यादिगणः | ... | ... | ३३२–३४१ |
| १२. चुरादिगणः | ... | ... | ३४२–३५७ |
| १३. णिजन्तप्रक्रिया | ... | ... | ३५८–३६९ |
| १४. सन्नन्तप्रक्रिया | ... | ... | ३७०–३८४ |
| १५. यङन्तप्रक्रिया | ... | ... | ३८५–३९३ |
| १६. यङ्लुगन्तप्रक्रिया | ... | ... | ३९४–३९९ |
| १७. नामधातु प्रकरणम् | ... | ... | ४००–४०३ |
| १८. उपसर्गविषयः | ... | ... | ४०४–४०९ |
| १९. भावकर्मप्रक्रिया | ... | ... | ४१०–४१६ |
| २०. कृदन्तरूपावलि | ... | ... | ४१७–४२३ |

# भूमिका

## काणादं पाणिनीयं च सर्वशास्त्रोपकारकम्

भारतीय संस्कृति का मूलाधार निःश्रेयससाधक वैदिकवाङ्मय है जो कि वैदिक संस्कृत भाषा में विद्यमान है। वेद, वेद की शाखाएँ, ब्राह्मणादिग्रन्थ-समुदाय वैदिक वाङ्मय है। वैदिक वाङ्मय के सम्यक् अध्ययन, अर्थज्ञान, प्रयोग के लिये प्राचीन ऋषियों ने शिक्षा, कल्प, व्याकरण, ज्योतिष, निरुक्त, छन्द ये छः वेदाङ्गों की रचना की। यद्यपि निरुक्त शास्त्र की रचना केवल मात्र वैदिक अर्थ ज्ञान के लिये ही हुई है तथापि निरुक्त शास्त्र की सफलता व्याकरण के बिना नहीं होती। अतएव वेदाङ्गों की गणना में व्याकरण का स्थान तीसरा होते हुये भी उसकी महत्ता का प्रतिपादन निरुक्तकार यास्क[1] तथा महर्षि पतञ्जलि[2] ने भी किया है।

## व्याकरण का आदिस्रोत

भारतीय विद्वत्समाज का निर्णीत सिद्धान्त है कि वह प्रत्येक शास्त्र जिसका सम्बन्ध वैदिकवाङ्मय से है—वेदों से आविर्भूत हुआ है। महावैयाकरण पतञ्जलि ने वेदों को ही व्याकरण-शास्त्र का आदि स्रोत प्रमाणित करने के लिए 'चत्वारि शृङ्गा०' 'चत्वारि वाक्०' 'उतत्वः' 'सक्तुमिव०' 'सुदेवोऽसिवरुण०' ये वेद मन्त्र उद्धृत किए हैं। पतञ्जलि से पूर्ववर्ती निरुक्तकार यास्क ने भी निरुक्त १३।२ में 'चत्वारि वाक्०' मन्त्र की व्याकरण शास्त्र परक

---

1. विल्म ग्रहणायेमं ग्रन्थं समाम्नासिषु वेदं च वेदाङ्गानि च (निरु० १।०) नावैयाकरणाय निर्ब्रूयात् (निरुक्त २।३)

2. प्रधानं च षट्स्वङ्गेषु व्याकरणम् (म० भा० १।१।१)

व्याख्या करते हुये लिखा है 'नामाख्याते चोपसर्ग निपाताश्चेति वैयाकरणाः।' किञ्च—वैदिक मन्त्रों में कई शब्दों की प्रकृति-प्रत्ययात्मक व्युत्पत्तियाँ अनेकस्थानों में मिलती हैं। यथा—

स्तोतृभ्यो मंहते मघम्। (ऋ० १।११।३)
ये सहांसि सहसा सहन्ते। (ऋ० ६।६६।६)
केतपूः केतं नः पुनातु। यजु० ११।७)
तीर्थैं स्तरन्ति। (अथर्व १८।४।७)

इन उदाहरणों से सिद्ध होता है कि वेद ही व्याकरण का मूल स्रोत है।

## व्याकरण का उत्पत्ति काल तथा आदि प्रणेता

व्याकरण-शास्त्र का उत्पत्ति काल इयत्ता से निर्धान करना अति-दुष्कर है। व्याकरण के आदि आचार्यों के काल का ही जब हम निर्णय नहीं कर पाते तो उनके रचित व्याकरण का काल निर्णय कोसों दूर रहा।

व्याकरणशास्त्र के आदिप्रणेताओं के नाम ऋक्तन्त्र (१।४) की निम्न लिखित पंक्तियों में मिलते हैं—

ब्रह्मा बृहस्पतये प्रोवाच, बृहस्पतिरिन्द्राय, इन्द्रो भरद्वाजाय, भरद्वाज ऋषिभ्यः, ऋषयो ब्राह्मणेभ्यः।

उपर्युक्त वचन में ब्रह्मा, बृहस्पति, इन्द्र, वरुण ये क्रमशः व्याकरण-शास्त्र के प्रवक्ता कहे हैं। महाभाष्य (पतञ्जलि) में उल्लेख किया है कि बृहस्पति ने प्रतिपद पाठ की विधि से इन्द्र को शब्दों का उपदेश दिया, पर शब्दों का उपदेश दिव्य वर्ष सहस्रों में भी समाप्त[1] न हो सका। कारण यह था कि उस काल में व्याकरण का कोई लक्षणग्रन्थ नहीं बन पाया था। फलतः

1. "बृहस्पति रिन्द्राय दिव्यं वर्षसहस्रं प्रतिपदोक्तानां शब्दानां शब्द-पारायणं प्रोवाच, न चान्तं जगाम" बृहस्पतिश्च प्रवक्ता, इन्द्रश्चाध्येता दिव्यं वर्षसहस्रमध्ययनकालः तथापि नान्तं जगाम। (महाभाष्य)।

शब्दोपदेश की इस कठिनाई को दृष्टिगोचर करके इन्द्र ने व्याकरणाचार्य 'वायु' की सहायता से लक्षणात्मक शब्दोपदेश की प्रक्रिया का आविष्कार किया जो उत्तरकालिक सभी वैय्याकरणों के लिये अनुसरणीय हो गयी। इस घटना का उल्लेख तैत्तिरीय संहिता में मिलता है—

वाग्वै पराच्यव्याकृता वदत्। ते इन्द्रमब्रुवन्, इमां नो वाचं व्याकुर्विति। सोऽब्रवीद् वरं वृणै मह्यं चैवैष वायवे च सह गृह्याता इति। तामिन्द्रो मध्यतोऽवक्रम्य व्याकरोत्।

इस पर व्याख्या लिखते हुये सायण लिखते हैं—'तामखण्डां वाचं मध्ये विच्छिद्य प्रकृति-प्रत्यय विभागं सर्वत्राऽकरोत्। उपर्युक्त लेख से स्पष्ट है कि व्याकरण शास्त्र के आदि ग्रन्थ प्रणेता 'इन्द्र' हुये हैं। इन्द्र का काल सत्ययुग का अन्त तथा त्रेता के आरम्भ का माना जाता है। व्याकरणशास्त्र तीन धाराओं में विभक्त है– १. वैदिक शब्द विषयक—प्रातिशाख्य[1] आदि। २. लौकिक शब्द विषयक—कातन्त्र आदि। ३. लौकिक-वैदिक शब्द विषयक—आपिशल, पाणिनीय आदि।

## व्याकरणाचार्यों के दो भेद

इस समय यद्यपि व्याकरण के आचार्यों में पाणिनि ही प्राचीन माने जाते हैं तथापि पाणिनि से प्राचीन कई व्याकरणाचार्य हो चुके हैं। स्वयं पाणिनि ने स्वकृत अष्टाध्यायी में दस आचार्यों का नामोल्लेख किया है। अष्टाध्यायी के अतिरिक्त २३ व्याकरणाचार्यों के नाम अन्यान्य ग्रन्थों में मिलते हैं।

---

1. इस समय निम्नलिखित प्रातिशाख्य उपलब्ध हैं—(१) ऋक्प्रातिशाख्य (२) वाजसनेयप्रातिशाख्य (३) तैत्तिरीय प्रातिशाख्य (४) साम प्रातिशाख्य (५) अथर्व प्रातिशाख्य (६) मैत्रायणीय प्रातिशाख्य। इसके अतिरिक्त अन्य प्रातिशाख्यों के नाम भी ग्रन्थों में यत्र तत्र उपलब्ध होते हैं।

जो कि पाणिनि से प्राचीन[1] हैं। पाणिनि से अर्वाचीन प्रमुख १० दस वैयाकरण हुये हैं जिनकी रचनाएं उपलब्ध हैं।

## पाणिनि से प्राचीन प्रवक्ता

पाणिनि से प्राचीन जो प्रवक्ता हुए हैं उनके नाम ये हैं—१ इन्द्र, २ वायु, ३ भरद्वाज, ४ भागुरि, ५ पौष्करसादि, ६ चारायण, ७ काशकृत्स्न, ८ वैयाघ्रपद्य, ९ माध्यन्दिनि, १० रौढि, ११ शौनकि, १२ गौतम, १३ व्याडि, १४ आपिशलि, १५ काश्यप, १६ गार्ग्य, १७ गालव, १८ चाक्रवर्मण, १९ भारद्वाज २० शाकटायन, २१ शाकल्य, २२ सेनक, २३ स्फोटायन। इन २३ आचार्यों में अन्तिम दस आचार्यों का नाम अष्टाध्यायी में नहीं मिलता तथा वे पाणिनि से प्राचीन हैं, इस में सन्देह नहीं। क्योंकि वार्तिकों में उन के नाम उपलब्ध हैं।

## पाणिनि से अर्वाचीनव्याकरण ग्रन्थ

(१) कातन्त्र—इस के दो भाग हैं। तद्धितप्रकरणान्त प्रथम भाग के रचयिता शर्ववर्मा हुए। कृदन्तप्रकरणान्तद्वितीय भाग के रचियता वररुचि (कात्यायन) हैं। अत्यन्त सरल होने से भारत से बाहिर भी कातन्त्र का प्रचार हुआ। इस पर सब से प्राचीन दुर्गासिंह की वृत्ति मिलती है। सुकुमार मति बालकों को शब्द ज्ञान कराने के लिए इस व्याकरण की रचना हुई थी इसीलिए इसे 'कौमार' भी कहते हैं। अब तो कातन्त्र का पठन-पाठन केवल बंगाल में रह गया है।

(२) चान्द्र—पाणिनीय व्याकरण के अनन्तर चान्द्र-व्याकरण का स्थान है। चान्द्र-व्याकरण की रचना चन्द्रगोमी नामक प्रसिद्ध बौद्ध

---

1. इन २३ व्याकरणाचार्यों के अतिरिक्त प्रातिशाख्य आदि व्याकरण ग्रन्थों में ५७ व्याकरण प्रवक्ताओं के नाम भी पाये जाते हैं।

विद्वान् ने की थी जोकि ५०० विक्रम से पूर्व हुए । इस व्याकरण में छः अध्याय[1] मिलते हैं जिन में लौकिक शब्दों का साधन किया हुआ है ।

(३) जैनेन्द्र—जैनेन्द्र व्याकरण के रचयिता आचार्य देवनन्दी हुए जिन का काल विक्रम सम्वत् ५००-५५० के मध्य है । इस व्याकरण पर अभयनन्दी और गुणनन्दी की लिखी गयी वृत्तियां पाई जाती हैं । आचार्य देवनन्दी ने भी अपने व्याकरण के सूत्रपाठ पर 'जैनेन्द्रसंज्ञक' न्यास लिखा था ।

(४) विश्रान्त-विद्याधर—इसकी रचना वामन ने की । वामन का समय विक्रम सम्वत् ६०० से पूर्व है । विश्रान्तविद्याधर व्याकरण का नामोल्लेख गणरत्न महोदधि और हेमबृहन्न्यास आदि ग्रन्थों में मिलता है ।

(५) अभिनव-शाकटायन—इसकी रचना जैन आचार्य पाल्यकीर्ति ने की है । पाल्यकीर्ति महाराज अमोघवर्ष की सभा के सदस्य थे । इसीलिए उन्होंने अपने व्याकरण पर लिखी हुई वृत्ति का नाम 'अमोघा' रखा था । महाराज अमोघ वर्ष का काल वि० सं० ८७१-९२४ तक माना जाता है ।

(६) सरस्वती कण्ठाभरण—इसके रचियता धाराधिपति महाराज भोज हुए । इसकी विशेषता यह है कि गणपाठ, परिभाषा पाठ, लिंगानुशासन आदि सब को सूत्रपाठ में रखा गया है । महाराज भोज का समय विक्रम सम्वत् १०७५-१११० तक है ।

(७) हैमशब्दानुशासन इसके रचयिता आचार्य हेमचन्द्र सूरि जैन हुए । इनका जन्म वि० सम्वत् ११४५ में हुआ था । इस व्याकरण में संस्कृत और प्राकृत दोनों प्रकार के शब्दों का अनुशासन किया गया है, पहिले सात

---

1. चान्द्र व्याकरण के सू० १।१।१४५ की वृत्ति में उल्लेख मिलता है "स्वरविशेषमष्टमे वक्ष्यामः" । इस से प्रतीत होता है कि इस व्याकरण के भी आठ ही अध्याय रहे होंगे तथा वैदिक स्वरों का भी निरूपण रहा होगा जो कि नष्ट हो गया है ।

अध्यायों में संस्कृत शब्दों का तथा आठवें अध्याय में प्राकृत शब्दों का। आचार्य हेमचन्द्र ने स्वकृत व्याकरण पर नब्बे हजार श्लोकों में एक बृहन्न्यास भी लिखा था।

(८) सारस्वत--इसकी रचना श्री अनुभूति स्वरूपाचार्य ने की। इसका काल वि० सं० १२०० के लगभग है। कई इस व्याकरण को नरेन्द्राचार्य की रचना मानते हैं।

(९) जौमार—इसकी रचना क्रमदीश्वर ने की थी। इस व्याकरण पर जुमरनन्दी ने वृत्ति लिखी थी, इसीलिए इसका नाम 'जौमार' पड़ा। जुमरनन्दी का काल वि० सं० १२०० के लगभग है।

(१०) मुग्धबोध—इसके निर्माता श्री बोपदेव हुए। बोपदेव का काल वि० की चौदहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध है। बंगाल में मुग्धबोध व्याकरण का पठन-पाठन अब भी है।

## व्याकरण शास्त्र का कलेवर

व्याकरण शास्त्र का कलेवर पाँच अवयवों से परिपूर्ण होता है। पहला अवयव सूत्र[1] जिन्हें मूल ग्रन्थ माना जाता है और जिस में प्रत्यक्ष शास्त्रीय विधि या निषेध को बतलाते हैं। दूसरा अवयव धातुपाठ होता है। धातुपाठ[2] व्याकरण का प्रधान अङ्ग तथा शब्दों का स्रोत माना जाता है। बहुत से वैयाकरणों ने सभी नामों को आख्यातज माना है। पाये जाने वाले धातुपाठों में पाणिनीय धातुपाठ सब से प्राचीन है। इस पर क्षीरस्वामी, मैत्रेयरचित, तथा सायण की वृत्तियाँ उपलब्ध

---

1. संज्ञा च परिभाषा च विधि र्नियम एव च।
अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विधं सूत्रलक्षणम्॥

2. धातुसूत्रगणोणादिवाक्यलिंगानुशासनम्।
आगमप्रत्ययादेशा उपदेशाः प्रकीर्तिताः॥

होती हैं ; तीसरा अवयव गणपाठ है । गणपाठ न हो तो कोई भी शब्दानु-शासन अतिविस्तृत हो जाता । सभी वैयाकरणों ने अपने २ गणपाठ बनाये । केवल भोजदेव ने गणपाठ को सूत्रों में ही पढ़ा । पाणिनीय गणपाठ पर रची गई टीका का नाम गणरत्नावली है जिसे भट्ट यज्ञेश्वर ने बनाया था । व्याकरण का चौथा अवयव उणादि सूत्र है । शाकटायन आदि वैयाकरणों के सम्प्रदाय को अक्षुण्ण रखने के लिये सभी वैयाकरणों ने उणादि सूत्र रचे जिन में सभी नामों को आख्यातज करने के लिये प्रकृति प्रत्यय से व्युत्पादित किया । व्याकरण का पांचवाँ अङ्ग लिंगानुशासन है । इस में संज्ञाओं के लिंग का निर्णय किया गया है । उपलब्ध लिंगानुशासनों में पाणिनीय लिङ्गानुशासन सब से प्राचीन है ।

## पाणिनीय शास्त्र पर लिखे गये ग्रन्थ

वार्तिक—पाणिनि सूत्रों पर लिखे गये वार्तिकों[1] में कात्यायन रचित वार्तिक प्रमुख है । पतञ्जलि ने कात्यायन वार्तिकों की न्यूनता को उद्देश्य रख कर 'महाभाष्य' की रचना की है । कात्यायन का काल विक्रम से लगभग २७०० वर्ष पूर्व है ।

महाभाष्य—पतञ्जलि प्रणीत महाभाष्य पाणिनीय-शास्त्र पर लिखे सभी ग्रन्थों से महत्त्वपूर्ण है । इस की भाषा सरल, एवं गूढ़ार्थ है । पतञ्जलि शुङ्गवंश के महाराज पुष्यमित्र के पुरोहित माने जाते हैं । पुष्यमित्र का काल पौराणिक काल गणना के अनुसार विक्रम से लगभग १२०० वर्ष पूर्व है । महाभाष्य पर कई टीका ग्रन्थ लिखे गये, इन में महाभाष्य प्रदीपोद्योत का नाम अति प्रसिद्ध है ।

---

1. महाभाष्य तथा अन्यग्रन्थों में कात्यायन के अतिरिक्त इन वार्तिक-कारों के नाम भी उपलब्ध होते हैं—भारद्वाज, सुनाग, क्रोष्टा, वाडव, व्याघ्रभूति, वैयाघ्रपद्य ।

वृत्ति ग्रन्थ—अष्टाध्यायी पर लिखे गये वृत्ति ग्रन्थों में 'काशिका' सब से प्राचीन तथा प्रामाणिक मानी जाती है। इस की रचना विक्रम की सातवीं शताब्दी में हुई। काशिका के आठ अध्यायों में पहले पाँच अध्यायों के रचयिता जयादित्य और अन्तिम तीन अध्यायों के रचयिता वामन हैं। सम्भव है—इन दोनों ने पृथक् २ अष्टाध्यायी की वृत्तियां लिखी हों और कालान्तर में दोनों वृत्तियों का सम्मिश्रण हो गया। काशिका पर अनेक व्याख्या ग्रन्थ लिखे गये जिन में न्यास (काशिका विवरणपञ्जिका) का नाम प्राचीन और विशद है।

प्रक्रियाग्रन्थ[1]—लगभग पाँच शताब्दियों से पाणिनीय अष्टाध्यायी का पठन-पाठन मौलिकक्रम को छोड़ कर प्रक्रियाक्रम से होना चला आ रहा है। प्रक्रियाग्रन्थों में धर्मकीर्ति का 'रूपावतार' प्राचीन है। इस के बाद कई प्रक्रियाग्रन्थ लिखे गये। इन में रामचन्द्र कृत प्रक्रियाकौमुदी, भट्टोजि दीक्षित कृत सिद्धान्त कौमुदी, नारायण भट्टकृत प्रक्रियासर्वस्व मुख्य हैं। इन प्रक्रिया-ग्रन्थों पर भी कई टीका[2] ग्रन्थ लिखे गये।

## अष्टाध्यायी और प्रक्रियाग्रन्थों से व्याकरणाध्ययन में अन्तर

लगभग पाँच शताब्दियों से पाणिनीय व्याकरण का अध्ययन प्रक्रिया-ग्रन्थों द्वारा हो रहा है जो कि अस्वाभाविक तथा चिरकाल साध्य है। प्रक्रियाग्रन्थों में अष्टाध्यायी के सूत्र क्रमबद्ध नहीं अतः सूत्रों के साथ कई गुणा वृत्तियां भी कण्ठ करनी पड़ती है। अष्टाध्यायी में तो अनुवृत्ति सम्बन्ध

---

1. प्रक्रियाकौमुदी पर शेषकृष्ण तथा विट्ठल की टीका। सिद्धान्तकौमुदी पर प्रौढ़मनोरमा, बालमनोरमा, तत्त्वबोधिनी, लघुशब्देन्दु शेखर, परिभाषेन्दु-शेखर व्याख्याएँ हुईं।

2. व्याकरणप्रवेश के लिये-मध्यकौमुदी-लघुकौमुदी ग्रन्थ रचे गये।

का ज्ञान रहने से अर्थबोध में बाधा उपस्थित नहीं होती। प्रक्रियाग्रन्थों में सूत्र व्युत्क्रम से होते हैं इसलिये 'पूर्वत्रासिद्धम्' 'विप्रतिषेधे परं कार्यम्' 'असिद्ध-वदत्राभात्' 'परं नित्यान्तरङ्गापवादानामुत्तरोत्तरं बलीयः' आदि विधियों के विषय में अध्येता को 'बाबा-वचनं प्रमाणम्' वाली लोकोक्ति के अनुसार आँखों पर पट्टी बाँधकर ग्रन्थमात्र पर विश्वास करके चुप रहना पड़ता है। अष्टाध्यायी में गुण, वृद्धि, इट् आदि विधिसूत्र एक तालिका में रखे हुए हैं, इस के विपरीत प्रक्रियाग्रन्थों में ये सूत्र विभिन्न प्रकरणों में बँटे हुए हैं। इन कारणों से अष्टाध्यायी से पाणिनि व्याकरण का अध्ययन अत्यन्त उपकारक माना जा सकता है।

## हमारा मत

अष्टाध्यायी से व्याकरण का अनुशीलन तभी उपकारक है जबकि अध्येता प्रौढ़ और परिस्थितियों की सङ्कीर्णता से युक्त हो। आज का युग किसी भी व्यक्ति को निराबाध वातावरण नहीं दे सकता। पता नहीं कब उसे अध्ययन से विमुख हो जाना पड़े ? ऐसी स्थिति में अष्टाध्यायी के एक दो, अध्याय पढ़कर छोड़ने वाले को व्याकरण के किसी भी भाग या उपभाग का कोई ज्ञान न होगा। प्रक्रिया ग्रन्थों के आधार पर सिद्धान्तकौमुदी आदि के षड्लिङ्गान्त भाग तक पढ़कर छोड़ने वाले को कम से कम सन्धि-सुबन्त शब्दों का ज्ञान तो हो जायेगा। अष्टाध्यायी के प्रथमपाद के ४३ सूत्र "सुडनपुंसकस्य" से स्वादिपंच वचनों की सर्वनाम स्थान संज्ञा की गई है, परन्तु स्वादिप्रत्यय तो चतुर्थाध्याय प्रथमपाद के दूसरे सूत्र "स्वौजसमौट्—" में आवेंगे। इससे पहले "सुडनपुंसकस्य" पढ़ना किसी काम न आया। अतः हमारी समझ में प्रक्रियाग्रन्थों से अध्ययन में वृत्ति छोड़ने का जहां अधिक काम पड़ता है वहां उदाहरण-प्रत्युदाहरण द्वारा अध्येता का सन्तुष्टीकरण भी हो जाता है। हां, सिद्धान्त कौमुदी आदि पढ़ने वाले को अष्टाध्यायी भी अवश्य साथ रखनी चाहिये, जिस से सूत्रक्रम का ज्ञान भी हृदयङ्गम हो जाए।

# पाणिनि का परिचय

आचार्य पाणिनि जी के पिता का नाम पाणि और माता का नाम 'दाक्षी' था। पतञ्जलि ने लिखा है—'दाक्षीपुत्रस्य पाणिनेः'। इन के गुरु उपवर्षाचार्य थे। इनका जन्मस्थान अटक माना जाता है। क्योंकि गणतन्त्र महोदधि में लिखा है—'शालातुरो नाम ग्रामः, सोऽभिजनोऽस्यास्तीति शालातुरीयः, तत्रभवान् पाणिनिः।' शालातुर का उल्लेख "तूदी शलातुर वर्मतीकूचवाराड्ढक्छण्ढञ्यकः (पा ४।३।९४) में मिलता है। जो कि अटक के समीप है। इसका उदाहरण 'शालातुरीयः' है। अध्ययन इन्होंने पाटलिपुत्र में किया। छात्रावस्था में ही आशुतोष भगवान् शंकर की आराधना से चौदह[1] सूत्र इन्हें प्राप्त हुए, उन्हीं के आधार पर पाणिनि ने शब्दानुशासन, (सूत्रपाठ), धातुपाठ, गणपाठ, लिंगानुशासन, उणादिसूत्र की रचना की।

आचार्य पाणिनि के काल का निर्णय भी गम्भीर है। पाणिनि का एक सूत्र केवल दो शब्दों की सिद्धि के लिए रचा गया है—"गवि युधिभ्यां स्थिरः" (पा० ८।३।९५) इसमें युधि+स्थिरः=युधिष्ठिरः शब्द की व्युत्पत्ति की गई है। सुतरां युधिष्ठिर काल के अनन्तर ही पाणिनि का प्रादुर्भाव होना चाहिये। किंच—"एजेः खश्" (पा० ३।२।२८) सूत्र भी केवल 'जनम् एजयति=जनमेजयः" इस प्रकार जनमेजय शब्द की व्युत्पत्ति के लिए है। तदित्थं जनमेजय काल से पश्चात् ही पाणिनि हुए। जनमेजय काल—

कलिगताब्द ३६ में पाण्डवराज्य समाप्त हुआ और तदनन्तर ३० वर्ष तक परीक्षित का राज्य रहा। इसके लिए देखिये पद्मपुराणान्तर्गतभागवत माहात्म्य—

---

1. नन्दिकेश्वरकृत काशिका—

नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नवपञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद् विमर्शे शिवसूत्रजालम्॥

"श्रीकृष्णनिर्गमात् त्रिंशद्वर्षेष्वधिगते कलौ ।
भाद्रशुक्ल नवम्यां हि कथारंभं शुकोऽकरोत् ॥

फलतः ६६ कलिगताब्द तक परीक्षित की पूर्णायु भी ६६ ही हुई । परीक्षित के बाद जनमेजय का राज्य हुआ, यदि जनमेजय की आयु १०० साल भी रख लें तो उसका प्रसिद्धि प्राप्त नाम 'जनमेजय' को भाषा प्रवाह में आते संभवतः सौ-पचास साल चाहियें, सो अनुमानतः कलिगताब्द लगभग ३०० वर्ष के बाद ही पाणिनि का प्रादुर्भाव हुआ होगा । युधिष्ठिरमीमांसक[1] जी ने खुले शब्दों में पाणिनि को विक्रम से १८०० वर्ष पूर्व माना है ।

## पाणिनि व्याकरण का मूलाधार

पाणिनि व्याकरण की आधारशिला चौदह सूत्र[2] (अक्षर समाम्नाय) है, जोकि तपस्या से सन्तुष्ट भगवान् शङ्कर से प्राप्त हुए थे । इन्हीं सूत्रों से केन्द्र बिन्दु रखकर शेष सूत्रों की रचना की गई थी । ये सूत्र निम्नलिखित हैं—

१. अ इ उण् २. ऋलृक् ३. एओङ् ४. ऐऔच् ५. ह य व र ट् ६. लण् ७. ञ म ङ ण न म् ८. झ भ ञ् ९. घ ढ ध ष् १०. ज ब ग ड द श् ११. ख फ छ ठ थ च ट त व् १२. क प य् १३. श ष स र् १४. हल् ।

वैसे तो पाणिनि अष्टाध्यायी का एक सूत्र भी उठा लिया जाए तो शेष सूत्र-समुदाय इस तरह लड़खड़ाने लगेंगे जैसे किसी उपयोगी पुर्जे को उठा लेने से यन्त्र बेकार हो जाता है, पर इन चौदह सूत्रों के एक भी अक्षर को उठा लिया जाय, अथवा किसी एक भी सूत्र या सूत्र वर्ण को विपर्यास से रखा जाय तो सारा खेल बिगड़ जायगा इस में कोई सन्देह नहीं । इन सूत्रों की

1. संस्कृत व्याकरण का इतिहास ।
2. पाणिनीय शिक्षा— 'येनाक्षर समाम्नाय मधिगम्य महेश्वरात् ।
कृत्स्नं व्याकरणं प्रोक्तं तस्मै पाणिनये नमः ॥'

रचना इच्छानुसार, कल्पना पर नहीं, प्रत्युत ध्वनि शास्त्र के वैज्ञानिक रहस्य पर निर्भर है। इन सूत्रों में वर्णों को मुख्य दो भागों में बाँटा गया है—स्वर और व्यञ्जन। जिस प्रकार वाह्य जगत् जड़ और चेतन दो भागों में है, चेतन के बिना जड़ में अपना कोई स्पन्दन नहीं होता, इसी प्रकार वर्ण जगत् में स्वरों को चेतन और व्यञ्जनों को जड़ समझना चाहिये। व्यञ्जन के पूर्व या पश्चात् कोई स्वर हो तभी व्यञ्जन का उच्चारण होगा अन्यथा नहीं[1]। प्रथम चार सूत्रों में स्वरों का सन्निवेश है शेष दस सूत्रों में व्यञ्जनों का। स्वरों में भी मूल स्वर (अ, इ, उ,) अलग अलग प्रथम सूत्र में है तथा दूसरे तीसरे चौथे सूत्रों में मूल स्वरों के विकार रूप—सन्धिस्वर[2] हैं। उच्चारण के लिये नाभिकमल से उठा हुआ प्राणवायु कण्ठ, तालु, ओष्ठ स्थानों से क्रमशः टक्कर खाता है इसी-लिये कण्ठस्थानीय 'अ' को प्रथम रखा, उस के बाद 'इ' और उसके भी अनन्तर 'उ,। जो तालु और ओष्ठ स्थान से उच्चारण किये जाते हैं। दूसरे सूत्र में ऋ और ऌ दो स्वरों का न्यास यद्यपि उच्चारण स्थान की दृष्टि से पिछड़ा हुआ है तथापि मूल स्वर और सन्धि स्वरों के बीच इन्हें यहां रखना उचित समझा गया क्योंकि ये दोनों स्वर नई जाति के स्वर हैं अर्थात् पूर्ण स्वर नहीं। ऋकार में रेफ का अंश तथा ऌकार में लकार का अंश विद्यमान है।

---

1. यद्यपि व्यञ्जन का अर्धमात्रिक उच्चारण लिखा है तथापि यह नाममात्र को है। 'रामात्' में 'त्' का उच्चारण मकारोत्तर 'आ' के बल पर है। मेरी समझ में अकेले 'त्' का उच्चारण है ही नहीं। दुर्गास्तुति करते हुये रात्रि-सूक्त में अर्धमात्रा को विशेष रूप से उच्चारण के अयोग्य ही बताया गया है—'अर्धमात्रा स्थिता नित्यं याऽनुच्चार्या विशेषतः।

2. ऋ, ऌ यद्यपि दो स्वरों के मेल से नहीं बने तथापि स्वर-व्यञ्जन के मिश्रण से बने होने के कारण हमने सन्धि स्वर ही माने हैं।

3. क्योंकि पहले सूत्र में तृतीय वर्ण 'उ' जो कि ओष्ठ्य है—के न्यास के बाद ओष्ठ से पीछे हट कर मूर्धा स्थान वाले 'ऋ' का न्यास किया है।

तभी तो शुद्ध संस्कृत के शब्दों को छोड़ कर लोक भाषाओं में ऋ, लृ का प्रयोग न आ सका। फिर भी (भीतर की ओर से) मूर्धा स्थान वाले 'ऋ' को प्रथम रख कर दन्त स्थान के 'लृ' को बाद में रखा है। तीसरे सूत्र से मुख्य सन्धि-स्वर प्रारंभ होते हैं—पहला सन्धि स्वर 'ए' प्रथम सूत्र के प्रथम[1] द्वितीय वर्ण अ+इ से बना है। दूसरा सन्धि स्वर— जो पहले सूत्र के प्रथम तृतीय वर्ण अ+उ से बना है। चौथे सूत्र का पहला सन्धिस्वर—ऐ प्रथम सूत्र के पहले दूसरे वर्ण अ+इ के विकार को ही बढ़ा चढ़ा कर (अ+इ=ए, अ+ए=ऐ) बनाया गया है। इसी प्रकार चतुर्थ स्वर का सन्धिस्वर[2] औ भी अ+उ का ही विकार है। मूलस्वरों के उच्चारण क्रम के अतिरिक्त ए ओ। ऐ औ, इन वर्णयुगलों को पृथक् २ सूत्रों में रखने का कारण यह भी है कि ए, ओ और ऐ, औ के उच्चारण विवृततर[3] तथा विवृततम प्रयत्न के भी भेद हैं।

## ह य व र ट् । लण्

यह, अक्षर समाम्नाय का पांचवां तथा छठा सूत्र है। यहां से व्यञ्जनों का समाम्नान किया गया है। इस पर कुछ विचार करना है। स्वरों की भांति व्यञ्जनों को भी मुख्य दो भागों में बांटा हुआ है— घोष और अघोष। अघोषों को श्वास (कठोर) भी कहते हैं। श्वास वर्ण कठोर ध्वनि वाले होने से पीछे रखे गये हैं और घोष वर्ण को मृदु ध्वनि वाले होने से पहले। सूत्र ५ से सूत्र १० तक कोमल व्यञ्जन और सूत्र ११ से सूत्र १४ तक कठोर ध्वनि वाले व्यञ्जन हैं। सूत्रों में व्यञ्जनों का न्यास करते हुए

---

1. 'अकारो वासुदेवः स्यात्।' जगत् में ब्रह्म की तरह सभी ध्वनियों में 'अ' की ध्वनि ओत प्रोत है।

2. इसी लिये इस सन्धि का नाम वृद्धि रखा है।

3. देखिये पाणिनीय शिक्षा—

"स्वराणामूष्मणां चैव विवृतं करणं स्मृतम्।
तेभ्योऽपि विवृता वेङौ ताभ्यामैचौ तथैव च॥

'ह' को प्रथम स्थान क्यों दिया ? यदि कहा जाये कि पहला वर्णोच्चारणस्थान कण्ठ है, यदि कण्ठ स्थान के 'अ' स्वर को पहले रखना ठीक है तो व्यञ्जनों में कण्ठस्थान के 'ह' का प्रथमोल्लेख भी ठीक है ? इस पर हमारा कहना है कि कण्ठस्थान के तो और भी व्यञ्जन हैं ही ! अकार-हकार का यदि संवृत[1] प्रयत्न सम है तो दूसरे व्यञ्जनों का भी संवार प्रयत्न है। हमारी समझ में तो यह आता है कि विशेष परिस्थिति में हकार का कण्ठस्थान के अतिरिक्त 'उरस्' स्थान भी है जोकि कण्ठस्थान से पूर्ववर्ती है। सुतरां—अकार-हकार को कण्ठस्थान समता, संवृत-प्रयत्न की समता, और उरस्[2] स्थान की विशेषता को ध्यान में रखकर व्यञ्जनों में 'ह' को प्राथमिकता का अधिकार दिया गया है।

'ह' के अनन्तर व्यञ्जन आते हैं—य, व, र, ल । इनकी ऐसी स्थिति क्यों ? इन्हें 'अन्तःस्थ' भी कहते हैं। 'अन्तःस्थ' का यहां पर अर्थ हो सकता है कि—इन के उच्चारण में जिह्वा को भीतर की ओर संकुचित होना पड़ता है, वहां यह अर्थ भी संगत है कि ये चार वर्ण 'अन्तःस्थ'—स्वर-व्यञ्जनों की मध्यावस्था में हैं। अर्थात् आधे स्वर और आधे व्यञ्जन। ये चारों व्यञ्जन क्रमशः इ, उ, ऋ, लृ के विकार हैं। हैं। यदि यण् ( य, व, र, ल ) आधे स्वर न होते तो इक् ( इ, उ, ऋ, लृ ) के स्थान में इन्हें आदिष्ट न किया जाता ? शब्द शास्त्र के रहस्यानुसार कोई कारण नहीं कि स्वरों के स्थान व्यञ्जनों का आदेश किया जाय या व्यञ्जनों के स्थान पर स्वरों का। दोनों की जाति भिन्न २ है। केवल 'इको यणचि'

---

1. ह्रस्वस्यावर्णस्य प्रयोगे संवृतम्' 'हशः सम्वारा नादा घोषाश्च ।' (कौ०)

2. देखो पाणिनीय शिक्षा—

"हकारं पञ्चमैर्युक्त मन्तःस्थाभिश्च संयुतम् ।
उरस्यं तं विजानीयात् कण्ठ्यमाहु रसंयुतम् ॥

(पा. ६।१।७७) ही ऐसा आदेश[1] सूत्र है जो स्वरों के स्थान पर व्यञ्जनों को आदिष्ट करता है। यह भी विचित्रता है कि—'इग्यणः सम्प्रसारणम्' (पा. सू. १।१।४५) से य, व, र, ल को फिर से स्वरावस्था दी जाती है। तदेवम्—ये चारों वर्ण अ, इ, उ, ऋ में सजातीय होने से मूलस्वरों के ही क्रम से रखे गये हैं।

ञ म ङ ण न म्।

घोष व्यञ्जनों में अन्तःस्थों को प्रथम स्थान दे कर उस के अनन्तर उपरिलिखित पांच व्यञ्जन एक ही सूत्र में पिरोये गये हैं। इन में भी अन्य-व्यञ्जनों से एक विशेषता है। ये द्विस्थानिक हैं। अपने वर्ग के स्थान के अतिरिक्त इन का नासिका स्थान भी है। इसी से इन्हें अलग छांट दिया गया है। सम्वार, नाद, घोष, अल्पप्राण प्रयत्न समान होते हुए भी इन का न्यास-स्थान या वर्णों के वर्गक्रम से क्यों नहीं किया गया? यह समझ में नहीं आ सका। हाँ, कहीं २ अभीष्ट प्रत्याहारों के साधन के लिये आचार्य को क्रम का त्याग करना पड़ा है। क्योंकि यदि इस सूत्र में कण्ठ स्थानीय 'ङ' को पहले रखते तो 'ङ म्' प्रत्याहार में 'ञ' 'म' भी परिगणित हो जाते।

झ भ ञ्। घ ढ ध ष्। ज ब ग ड द श्।

ये वर्णसमाम्नाय के आठवें-नौवें-दसवें सूत्र हैं। इन में दस वर्ण हैं

---

1. यद्यपि "इको यणचि" के अतिरिक्त "एचोऽयवायावः" की विधि भी स्वरों के स्थान पर व्यंजन-रूप आदेश करती है तथापि वह विधि 'इको यणचि' का ही विस्तार मात्र है। तथाहि—'एचोऽयवायावः' से जो 'ए' को 'अय्' आदेश होता है वह वास्तव में 'इ' को य् ही है। अ+इ=ए होता है एकार में इकार को य् कर देने पर अ अलग बच जाता है-अ+य्=अय् होता है। इसी प्रकार अव्, आव् आदेश ओ-औ के उकार के स्थान पर 'व्' आदेश ही हैं। ओ, औ में अ. आ अलग २ रह जायेंगे। (सर्वत्र विभाषा गोः) यही स्थिति अवङ् आदेश में भी समझनी चाहिये।

जो अलग २ सूत्रों में हैं। इन वर्णों को इस स्थान में क्यों रखा ? यद्यपि ऊपर के परिच्छेद में लिखे अनुसार आचार्य को कहीं २ वर्गीय वर्णों के क्रम का त्याग करना पड़ा है फिर भी उन का वर्णन्यास किसी क्रम पर अवलम्बित है। स्वरों का न्यास करते हुए कण्ठ स्थान से बाहिर की ओर चले हैं।

परन्तु व्यञ्जनों का न्यास स्थान क्रम से नहीं, अपितु वर्गीय वर्णों के क्रम पर अवलम्बित है। पहले वर्ग के पांचवें, फिर वर्ग के चौथे, फिर तीसरे, दूसरे, उस के बाद पहले[1]। प्रत्येक वर्ग के वर्णों का प्रारंभ चवर्गीय वर्ण से किया है, केवल कवर्ग के वर्ण अपने ही वर्ग के दूसरे वर्ण 'ख' से प्रारंभ किये हैं। विचित्रता यह है कि—सूत्र ७ से सूत्र १० तक निरन्तर घोष हैं। सूत्र ११—१२ में अघोष। इन दोनों भागों में सुगम तथा उच्चारण किये जाने वालों को पहले और श्रुतिकटुओं को बाद में रखा गया है।

## ख फ छ ठ थ च ट त व्। क प य्।

इन दोनों सूत्रों में वर्ग के द्वितीय और वर्ग के प्रथम व्यञ्जन हैं। ऊपर कह आये हैं कि बाकी वर्गों का प्रारंभ[2] चवर्गीय वर्ण से है, केवल कवर्गीय[3] वर्णों का प्रारंभ 'ख' (कवर्ग से) है। कारण ?—वर्गों के प्रथम-द्वितीय वर्ण कठोर ध्वनि वाले हैं, श्रुतिकटु या कठोर अर्थ को व्यक्त करने के लिये 'ख र्' शब्द अधिक उपयुक्त हो सकता है, इन वर्णों को 'खर' नाम के लिये (अर्थात् खर् प्रत्याहार बनाने के लिये) कवर्गीय वर्णों का प्रारम्भ 'ख' से किया है।

---

1. ञ म ङ ण न म्। झ भ ञ्। घ ढ ध ष्। ज ब ग ड द श्। ख फ छ ठ थ च ट त व्। क प य्। इस सूत्र क्रम को ध्यान से देखिये।

2. टिप्पणी नं० १ में सूत्रों के प्रथम वर्णों को देखिये।

3. देखिये सूत्र ख फ छ ठ थ।

## श ष स र् । हल् ।

ये चार 'उष्मन्' हैं। इन का उच्चारण स्थान क्रम से तालु, मूर्धा, दन्त, कण्ठ है। यहां पर कण्ठ स्थान वाले को पहले नहीं रखा गया? - क्योंकि ऊष्मन् वर्णों के उच्चारण में प्राणवायु को अपेक्षाकृत गर्म होना पड़ता है तभी इन की 'ऊष्म' संज्ञा चरितार्थ है। दूसरे ऊष्मन् वर्णों से 'श' के उच्चारण में प्राण अधिक मात्रा में गर्म होता है इसी लिये स्थान क्रम का उल्लङ्घन कर 'श' को प्रथम स्थान दिया है।

वर्ण समाम्नाय में 'ह' का दो बार निर्देश किया है। पहली बार के निर्देश से 'ह' अट् प्रत्याहार में गिना जायगा दूसरी बार के निर्देश से 'शल्' प्रत्याहार में। दोनों प्रत्याहारों में हकार का परिगणन शास्त्रीय प्रक्रिया के लिये अपरिहार्य[1] था।

## प्रत्याहार

प्रत्याहार शब्द का अर्थ—जिसमें बहुत से वर्णों का संक्षेप से ज्ञान हो सके।

इन चौदह सूत्रों और सूत्रों के वर्णों को इस क्रम से रखने का मुख्य-ध्येय प्रत्याहारों का साधन है। वास्तव में प्रत्याहार पाणिनी शास्त्र के आधार-स्तम्भ हैं। इसके बिना शब्दानुशासन के नियम इतने संक्षिप्त सूत्रों में गुम्फित करना दुष्कर था। वर्णों के सङ्क्षिप्त नाम या सूची को प्रत्यहार कहना उचित होगा। यदि प्रत्यहार न होते तो "इको यणचि" सूत्र के स्थान पर लिखना पड़ता—'इ' उ, ऋ, लृ वर्णानां स्थाने य, व, र, ल स्युः अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ वर्णेषु परेषु। इस प्रकार ग्रन्थ बृहदाकार में हो कर धारण करने योग्य न रहता।

---

1. कारिका—

हकारो द्विरुपात्तोऽयमटि शल्यपि वाञ्छता ।
अर्हेणाधुक्तदित्यत्र द्वयं सिद्धं भविष्यति ॥

पाणिनि शास्त्र में प्रत्याहार ४२ हैं। यद्यपि इनसे अतिरिक्त भी प्रत्याहार बन सकते हैं परन्तु उनका शास्त्र में उपयोग नहीं। प्रत्याहारों की कारिका यूं है—

"स्यादेको ङञणवटैः षेण द्वौ, ज्ञेय इह कणाभ्याम्।
चत्वारश्च चमाभ्यां पञ्च यराभ्यां शलाभ्यां षट्॥

ङ, ञ्, ण, व, ट् से एक २ प्रत्यहार (एङ, यञ्, अण्, छव्, अट्), ष से दो झष्, भष्), क् ण् से तीन तीन (अक्, इक, उक्। अण्, इण्, यण्), च् म् से चार चार (अच्, इच्, एच, ऐच्,। अम, यम्, ङम्, झम्), य्, र् से पाँच पाँच (यय्, मय्, झय्, खय्, चय,। यर्, झर्, खर्, शर् चर्), श् ल् से छः छः (अश्, हश, बश्, झश्, जश्, वश्,। अल्, हल्, वल्, रल्, झल्, शल्)। प्रथम चार निर्दिष्ट ण् से एक ही प्रत्याहार अण् बनता है, दूसरी बार निर्दिष्ट ण् से अण्, इण, यण, ये प्रत्याहार बनते हैं।

## स्थान

पाणिनीय व्याकरण में वर्णों के उच्चारण स्थान निश्चित हैं जो केवल कल्पना पर निर्भर नहीं अपितु ध्वनि विज्ञान पर आधारित हैं। लौकिक शब्दानुशासन[1] में कण्ठ, तालु दन्त, मूर्धा, ओष्ठ, नासिका इन छः वर्ण स्थानों का उपयोग है। वर्णों के उच्चारण स्थान के सम्बन्ध में आचार्य पाणिनि किसी सूत्र में निर्देश नहीं कर गये कि किन किन वर्णों का कौन २ स्थान है। संभव है आचार्य के समसामायिक दूसरे व्याकरण ग्रन्थोंमें स्थान-प्रयत्न का प्रख्यात निरूपण होने से फिर से साधारण सी बात की आवृत्ति को अनावश्यक समझा गया हो। हां, पाणिनि सूत्रों में कुछ एक स्थानों का उल्लेख है सब का नहीं। स्थान का परोक्षरूप से निर्देश इन सूत्रों में है —'तुल्यास्य प्रयत्नं सवर्णम्'' (पा० १।१।६) 'स्थानेऽन्तरतम.[2] '' (पा० १।१।५०) ''अकःसवर्णे दीर्घः '' (पा० ६।१।

---

1. शिक्षा में लिखा है - ''अष्टौ स्थानानि वर्णानाम्''।

2. अन्तरतमः—स्थान प्रयत्नाभ्यां सदृशः।

१०१) " प्रथमयो: पूर्वसवर्ण:" (पा० ६।१।१०२) "अणुदित् सवर्णस्य चाऽप्रत्ययः" (पा० १।१।६९)। स्थान का प्रत्यक्ष निर्देश करने वाले सूत्र अंगुलियों पर गिनने के हैं—"मुखनासिका वचनोऽनुनासिकः" (पा० १।१।८) " उदोष्ठ्यपूर्वस्य " (पा० ७।१।१०२) "लुग्वा दुहदिहलिहगुहामात्मनेपदे दन्त्ये" (पा० ७।३।७३) "अपदान्तस्य मूर्धन्यः " (पा० ७।३।५५)"। इन सूत्रों में नासिका[1] ओष्ठ, दन्त, मूर्धा नाम लिया गया है। कण्ठ, तालु स्थान का कहीं उल्लेख नहीं मिलता।

## प्रयत्न

प्रयत्न का नामोल्लेख पाणिनि ने प्रत्यक्षरूप से "तुल्यास्य प्रयत्न सवर्णम्" (पा० १।१।९) में किया है और परोक्षनिर्देश " स्थानेऽन्तरतमः" (पा० १।१।५०) में किया है। इन दो सूत्रों के अतिरिक्त किसी भी सूत्र में प्रयत्न का नाम नहीं। वर्ण स्थानों की तरह यह भी नहीं मिलता किन वर्णों का कौन प्रयत्न है। इन बातों के ज्ञान के लिये पाणिनीय शिक्षा तथा वृत्ति ग्रन्थों का आश्रय लेना पड़ता है।

नाभिकमल से उठे हुये प्राण वायु की जहाँ टक्कर होती है उसे स्थान कहते हैं। प्राण वायु की अनुकूल स्थिति के लिए जिह्वा के व्यापार एवं प्राणवायु के व्यापार को प्रयत्न समझना चाहिये। इन दो कारणों से आभ्यन्तर और बाह्य भेद से प्रयत्न दो प्रकार के हैं—

(क) आभ्यन्तर प्रयत्न—आभ्यन्तर और बाह्य प्रयत्न के नाम वृत्तिग्रन्थों में परम्परा से चले आ रहे हैं। प्रयत्न के इन दो भेदों में मौलिक भेद का किसी टीकाकार ने निरूपण नहीं किया। हां, लघुकौमुदी की टीका करते हुए कई टीका कारों ने इतना अवश्य लिख डाला कि उच्चारण से पूर्व होने वाले प्रयत्न आभ्यंतर और उच्चारण के बाद होने वाले को बाह्य कहते हैं।

---

1. अनुनासिक (नासिक्य) का उल्लेख " अणोऽप्रगृह्यस्याऽनुनासिकः" आदि कई सूत्रों में मिलता है।

परन्तु – उच्चारण जब हो चुका तब प्रयत्न होगा क्यों ? वास्तव में कण्ठ से मुख तक जो व्यापार होता है उसे ही आभ्यन्तर प्रयत्न समझना चाहिए और कण्ठ से बाहिर अर्थात् भीतर की ओर प्राण वायु की चेष्टा को वाह्य प्रयत्न समझना अधिक उपयुक्त और संगत होगा। ये पाँच भेद हैं - स्पृष्ट, ईषत्स्पृष्ट, ईषद् विवृत, विवृत, संवृत। ये पांचों प्रयत्न मुख के भीतर होते हैं. वाह्य मुख के बाहिर।

(ख) वाह्य प्रयत्न के भेद ग्यारह हैं—विवार, सम्वार, श्वास, नाद, घोष, अघोष, अल्पप्राण, महाप्राण, उदात्त, अनुदात्त, स्वरित। इनमें पहले से आठ तक चार ऐसे हैं जो एक दूसरे के विपरीत हैं। अर्थात् जो वर्ण विवार हैं वे सम्वार नहीं। इसी प्रकार श्वास नाद आदि भी परस्पर विरोधी हैं। खर वर्णों के विवार, श्वास, अघोष प्रयत्न हैं, हशों के संवार, नाद, घोष। वर्गों के प्रथम-तृतीय-पञ्चम, तथा यण् (य, व, र, ल) का अल्पप्राण प्रयत्न है। वर्गों के द्वितीय, चतुर्थ शल् (श, ष, स, ह) का महाप्राण प्रयत्न है। उदात्त, अनुदात्त, स्वरित का उपयोग वेद में है।

अब देखना है कि विवार, संवार आदि हैं क्यों ? उच्चारण के लिये कण्ठ की नाडियों के खुलने का नाम विवार और सिकुडने का नाम संवार है। उच्चारण के लिए अधिक श्वासों के उठने का नाम 'श्वास'[1] है, इस के विपरीत थोड़ा श्वास उठने का नाम नाद है। प्राणवायु को मस्तिष्क में चक्कर लगाना पड़ता है, इसे ही घोष प्रयत्न कहते हैं। इस के विपरीत प्राणवायु मस्तिष्क में होकर विना चक्कर लगाये लौट आती है तो उसे अघोष प्रयत्न कहते हैं। प्राणवायु जब उरस् (छाती) से थोड़ा

---

1. तबले की जोड़ी में आटा लगाये जाने वाले पुड़े से जो 'थप्' इस प्रकार की आवाज आती है। वही श्वास प्रयत्न वालों की ध्वनि है। मसाले वाले पुड़े से जो ध्वनि आती है वही नाद प्रयत्न वालों की है। नाद का अर्थ है-ध्वनि की लहर।

जोर लगाकर उठती है तो अल्पप्राण प्रयत्न होता है। छाती से अधिक जोर लगाकर प्राणवायु के उठने का नाम महाप्राण प्रयत्न है। उदात्त, अनुदात्त स्वरित ये तीनों प्रयत्न बताते हैं कि ध्वनि का उच्चारण कण्ठ, तालु आदि स्थानों के किस भाग मे विशेषतया उठ रहा है। सारांश—श्वास, नाद, घोष-अघोष, महाप्राण ये प्रयत्न व्यञ्जनों के ही होते हैं, स्वरों के नहीं। शेष प्रयत्न स्वर-व्यञ्जन दोनों के होते हैं।

## वर्ग

यद्यपि आचार्य पाणिनि ने किसी सूत्र में उल्लेख नहीं किया कि किस २ वर्ग में कौन २ व्यञ्जन हैं, तथापि वर्गों का नाम परोक्ष और प्रत्यक्ष रूप से दिया है। वर्गों का परोक्षतया निर्देश "अणुदित्सवर्णस्य चाप्रत्ययः (पा० १।१।६९) सूत्र में है। इसमें उदित् से अभिप्राय कु, चु, टु, तु, पु इन पांच वर्ग निर्देशक वर्णों से है। वर्गों का प्रत्यक्ष निर्देश निम्नलिखित सूत्रों में मिलता है—

| | |
|---|---|
| अट् कुप्वाङ्नुम् व्यवायेऽपि | ८।४।२ |
| स्तोः श्चुना श्चुः | ८।४।४० |
| ष्टुना ष्टुः | ८।४।४१ |
| तोः षि | ८।४।४३ |

परन्तु वर्गों में क, ख, ग, घ, ङ इस प्रकार वर्णक्रम का साक्षात् उपदेश नहीं मिलता। तथापि कुहोः श्चुः" आदि विधि सूत्रों से वर्गों के वर्णक्रम का परोक्षनिर्देश अवश्य मिलता है।

## सूत्र

पाणिनि के शब्दानुशासन में मुख्य स्थान सूत्रों का है। सूत्रों की संख्या अष्टाध्यायी के अनुसार ३९७३ है। प्रथम अध्याय – ३५१, द्वितीय—२६८, तृतीय—६३१, चतुर्थ— ६३५, पंचम— ५५५, षष्ठ—७३६, सप्तम— ४३८,

अष्टम—२९९ । छठे अध्याय में इतर पादों की अपेक्षा सूत्रसंख्या अधिक है । ध्यान रहे कि–पाणिनीय शास्त्र इन्हीं सूत्रों तक ही सीमित नहीं, वार्तिक, इष्टि, परिभाषा आदि भी पाणिनिशास्त्र के ही पूरक हैं।

सूत्रों के छः प्रकार हैं—सञ्ज्ञा[1], परिभाषा[2], विधि[3], नियम[4], अतिदेश,[5] अधिकार[6] । शास्त्रीय प्रक्रिया के 'नामकरण' को सञ्ज्ञा कहते हैं। अव्यवस्था में व्यवस्था देना परिभाषा है। कार्य के निर्देश को विधि कहते हैं। लक्ष्येतर में कार्य की व्यावृत्ति नियम है । जिस में जो विधि न दिखा कर उत्तर सूत्रों में आत्मसमर्पण किया जाए वे सूत्र अधिकार सूत्र होते हैं।

## कुछ संज्ञाएं

पाणिनि की कुछ संज्ञाएं अल्पाक्षर की होती हैं जो व्यक्तिवाचक संज्ञाओं की भांति विशेषार्थ की प्रतिपादिका नहीं होतीं । यथा—टि, घु, भ आदि। दूसरी महासंज्ञाएं किसी न किसी विशेषार्थ को अपने में छिपाये हुए होती हैं। कुछ का दिग्दर्शन कराते हैं—

(१) वृद्धि—यद्यपि इस संज्ञा का प्रथम ही सूत्र में न्यास मंगलार्थ है तथापि वृद्धि का अर्थ बढोत्तरी भी है। अर्थात् अ+इ=ए होता है, परन्तु वृद्धि में (अ+इ=ऐ, आ+ए=ऐ) भी होता है।

(२) गुण—अ+इ इन दो वर्णों के मेल से 'ए' बन जाता है। जैसे दो रंगों के मिश्रण से भिन्न प्रकार का रंग ।

---

1. "अदेङ् गुणः" आदि ।
2. "तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य" आदि ।
3. "इको यणचि" आदि ।
4. "रात्सस्य" आदि ।
5. "गोतो णित्" आदि ।
6. "धातोः" "स्त्रियाम्" आदि ।

(३) प्रगृह्य—प्र+गृह्य=प्रगृह्य। पाणिनि जी सावधानी देते हैं कि ईकारान्त, ऊकारान्त, एकारान्त द्विवचनों को ध्यान से पढ़ो, कहीं गलती से सन्धि न हो जाये।

(४) षट्—षकारान्त नकारान्त संख्यावाचक शब्द कुल छः हैं—पञ्चन्, सप्तन्, अष्टन्, नवन्, दशन्, षष्। इसीलिये नाम भी षट् ही रखा है।

(५) विसर्जनीय[1]—विविधरूपेण सर्जनीयः। इस संज्ञा का यह नाम इस लिए है कि— विसर्ग के स्थान पर विविध विकार होते हैं। विसर्ग के स्थान पर विसर्ग, स, ष, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय इतने आदेश हो सकते हैं।

६. निपात—निपतन्तीति निपाताः। जो 'प्र' आदि स्वतन्त्र अर्थ न होने से अपने पाँव पर खड़े नहीं रह सकते और अर्थ प्रकट करने के लिये दूसरे की ओर झुकते हैं—सहारा लेते हैं वे निपात होते हैं। चादयोऽसत्त्वे, प्रादयः। आदि निरुक्त में निपात का अर्थ लिखा है—"उच्चावचेष्वर्थेषु निपतन्ति"। अर्थात् प्रसंगानुसार विविध अर्थ बताते हैं।

७. उपसर्ग—उपसृज्यन्तेऽपरेण सह इति उपसर्गाः। जो किसी धातु से मिलकर नवीन अर्थ प्रकट करे। उपसर्ग पहले धातु के साथ फिर नाम के साथ जुड़ता है। दुरात्मा में 'दुर्' निपात है, क्योंकि दुर् और आत्मा का अलग २ संबन्ध है। अवगच्छति-में यहां अव+गच्छति का पृथक् २ अभीष्ट अर्थ नहीं प्रकट हो रहा। संज्ञाओं की विचित्रता का यह दिग्दर्शनमात्र है

1. विसर्जनीय को वृत्तिग्रन्थों में 'विसर्ग' नाम से पुकारा गया है, सूत्रों में नहीं। इन सूत्रों में विसर्जनीय नाम पाया जाता है—"विसर्जनीयस्य सः" ८।३।३४, "खरवसानयोर्विसर्जनीयः" ८।३।१५, "शर्परे विसर्जनीयः" ८।३।३५, "नुम् विसर्जनीयशर्व्यवायेऽपि" ८।३।५८। अन्यत्र किसी सूत्र में इस का निर्देश नहीं।

विस्तारभय से हम अधिक नहीं लिख रहे। पाणिनीय में केवल 'सर्वनाम स्थान' ही ऐसी महासञ्ज्ञा है जिस का कोई विशेष अर्थ नहीं।

## अनुबन्ध

पाणिनीय शास्त्र में अनुबन्धों का महत्त्व नहीं। व्याकरण में इत्संज्ञा योग्य वर्ण को अनुबन्ध कहते हैं। धातुओं और आदेशों के साथ अनुबन्ध न होते तो व्याकरण प्रक्रिया पंगु ही रह जाती। प्रत्यय तथा आदेश के साथ जोड़े हुए उन वर्णों को अनुबन्ध कहते हैं जो स्वरूपतया तो चले जाते हैं परन्तु अपना प्रभाव छोड़ जाते हैं। धातु से जब 'अण्' प्रत्यय किया जाता है तो 'ण्' दर्शन नहीं देता, तो भी णित् होने से धातु को वृद्धि हो सकती है। अनुबन्ध दो प्रकार के हैं—धातु, प्रत्यय आदि के आदि में लगाये जाने वाले तथा धातु आदि के अन्त में लगाये जाने वाले। अन्त में लगाए जाने वाले कई हैं। आदि में लगाये जाने वाले अनुबन्ध ये होंगे—धातु के आदि में ञि[1], टु, डु हो सकते है। प्रत्यय[2] के आदि में ष्, चवर्ग[3], टवर्ग कवर्ग[4], ल, श ये अनुबन्ध होंगे। आदि में और कोई अनुबन्ध न होगा।

## शास्त्र की प्रवृत्ति

शास्त्र की प्रवृत्ति दो प्रकार से है—विधि के द्वारा तथा निषेध के द्वारा "प्रथमयोः पूर्व सवर्णः" विधि है, "नादिचि उस का निषेध है। विधि के भी दो भेद हैं—भावरूप विधि और अभाव रूप विधि। भावरूप विधि का उद्देश्य किसी वर्ण का अस्तित्व बनाना है एवं अभावरूप विधि में अस्तित्व मिटाया जाता है। भावरूप विधि के भी दो प्रकार हैं—

1. "आदि र्ञिटुडवः" १।३।५।
2. "षः प्रत्ययस्य" १।३।६।
3. "चुटू" १।३।७।
4. "लशक्व तद्धिते" १।३।८।

१. आदेश सामान्य—"शत्रुवदादेशः" इस में किसी वर्ण के स्थान पर स्थान प्रयत्न की समता वाला या विना समता वाला कोई दूसरा वर्ण या वर्ण समुदाय कर दिया जाता है। ये आदेश भी चार प्रकार के होते हैं—आद्यादेश[1], अन्त्यादेश[2], सर्वादेश[3], और एकादेश।

२. आगम—"मित्रवदागमः" पूर्वोक्त आदेश स्वयं भावरूप होता हुआ भी अपने स्थानी के अस्तित्व को मिटा देता है, परन्तु आगम स्थानी के अस्तित्व को कायम रखता हुआ अपना अस्तित्व रखता है। पाणिनिशास्त्र में आगम कुल तीन प्रकार के पाये जायेंगे—टित्, कित्, मित्। इन में टित् स्थानी के[4] आदि में, कित् स्थानी के अन्त में, मित्[5] स्थानी के अन्तिम अच् से परे है। आगम की यह भी विशेषता है कि वह स्थानी का ही अन्तिम अवयव या आद्यावयव पाया जाता है।

## अभावरूप विधि

अभावरूप विधि का उद्देश्य किसी वर्ण या वर्ण समुदाय का अस्तित्व मिटाना होता है। इस के मुख्य चार भेद पाये जाते हैं—लोप १ लुक् २ श्लु ३ लुप् ४। लोप स्वरों का भी होता है और व्यञ्जनों का भी। लोप की भी विचित्र विधि है। कहीं तो सीधा ही किसी स्वर या व्यञ्जन का लोप हो जाता है—जैसे—"लोपः शाकल्यस्य" "यस्येति च"। कहीं इत् संज्ञा करने के बाद "तस्य लोपः" सूत्र से। इस में रहस्य यह है कि इत् संज्ञा करने के बाद किये गये लोप का उत्तर काल में भी गुण–वृद्धि–निषेध रूप कुछ न

1. "आदेः परस्य"।
2. "अलोऽन्त्यस्य"।
3. "अनेकाल् शित्सर्वस्य"।
4. "आद्यन्तौ टकितौ"।
5. "मिदचोऽन्त्यात् परः"।

कुछ फल रहता है और सीधे लोप का उत्तर काल के लिये कोई प्रभाव नहीं रहता। किञ्च-इत् संज्ञा किन्हीं नियमों पर आधारित है। लोप नियम के आधीन नहीं। अच् की तभी इत्सञ्ज्ञा होगी जब उसे अनुनासिक[1] माना गया हो। हल् की तभी इत्सञ्ज्ञा होगी जब वह अन्तिम[2] हो। कहीं आदि के हल् को इसञ्ज्ञा होती है तो प्रत्यय के आदि में या धातु के आदि में।

लुक्[3], श्लु, लुप् ये तीनों विधियें भी अस्तित्व को मिटाती हैं, या प्रत्यय के अस्तित्व को। इन में भी परस्पर सूक्ष्म, भेद है—'लुक्' नाम से जब प्रत्यय का अस्तित्व मिटाया जाय तो उस के बाद प्रत्यय के निमित्त से अंग[4] को कोई कार्य नहीं हो सकता। 'श्लु' नाम से प्रत्यय का अदर्शन करने के बाद प्रकृति को द्वित्व[5] हो जाता है। 'लुप्' नाम से जब प्रत्यय का अदर्शन हो तो सिद्धरूप को प्रकृति[6] की तरह ही लिंग-वचन होते हैं।

## निषेध

निषेध उन शास्त्र वाक्यों को कहते हैं जिन से पूर्वोक्त विधि वाक्यों की अप्रवृत्ति दिखाई जाती है। निषेध भी दो प्रकार का होता है—प्रत्यक्ष १, परोक्ष २। प्रत्यक्ष निषेध में वाक्य का मुख्य उद्देश्य निषेध होता है, उस में विधि की प्रधानता नहीं होती। इसे ही 'प्रसज्य प्रतिषेध[7]' कहते हैं। प्रसज्य-प्रतिषेध में नञ् क्रिया से अन्वित होता है, नञ् का समास नहीं होता। यथा—

---

1. "उपदेशेऽजनुनासिक इत्"।
2. "हलन्त्यम्"।
3. "प्रत्ययस्य लुक् श्लु लुपः"।
4. "न लुमताङ्गस्य"।
5. "श्लौ"।
6. "लुपि युक्त-वद् व्यक्ति वचने"।
7. "अप्राधान्यं विधे र्यत्र प्रतिषेधे प्रधानता।
   प्रसज्य प्रतिषेधोऽसौ क्रियया सह यत्र नञ्"।

'नादिचि' । इस में अवर्ण से इच् परे होते पूर्वसवर्ण दीर्घ का निषेध किया गया है । पूर्वसवर्ण दीर्घ हो कहाँ ? इस से कोई मतलब नहीं । दूसरे परोक्ष निषेध में-वाक्य का प्रधान उद्देश्य विधि में होता है, निषेध गौण होता है, इसे ही पर्युदास कहते[1] हैं । पर्युदास में नञ् उत्तर पद के साथ समस्त होता है । यथा—"अनचि च" सूत्र अज् भिन्न-अच् सदृश हलों के परे होने पर द्वित्व करता है । सूत्र का अभिप्राय यह है कि अच् से भिन्न ( हल् ) परे हो तो द्वित्व हो जाय ।

## रचना सौष्ठव

पाणिनि सूत्रों की रचना में वे सब विशेषताएं पाई जाती हैं जो सूत्र ग्रन्थों में होनी चाहियें । सूत्र की पहली विशेषता यह है कि सूत्र 'अल्पाक्षर[2] हो' । अल्पाक्षरता से भी ऊपर उठ कर मात्रा तक के लाघव का भी पूरा २ ध्यान रखा गया है । जहां कहीं मात्रा लाघव उपेक्षित किया गया आपाततः प्रतीत होता है वहां भी आचार्य का कोई विशिष्ट[3] ध्येय होता है । अर्धमात्रा लाघवं पुत्रोत्सववन्मन्यन्ते वैयाकरणाः ।

'एकमात्रा लाघवेन पुत्रोत्सवं मन्यन्ते वैयाकरणाः' यह लोकोक्ति यहां अक्षरशः चरितार्थ होती है । अल्पाक्षरता के लिये अनुवृत्ति और अधिकार का उपयोग किया गया है । सूत्रों को इस क्रम से रखा गया है कि—"विप्रतिषेधे परं कार्यम्" "परनित्यान्तरङ्गापवादानामुत्तरोत्तरं बलीयः" आदि शास्त्र वाक्य विवादस्थलों में पूर्ण निर्णय दे सकते हैं । सब सात अध्याय पूरे होने

1. प्राधान्यं हि विधेर्यत्र प्रतिषेधेऽप्रधानता ।
पर्युदासः स विज्ञेयो यत्रोत्तर पदेन नञ्" ।

2. "अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद् विश्वतो मुखम् ।
अस्तोभमनवद्यं च सूत्रं सूत्रविदो विदुः" ॥

3. सिद्धान्त कौमुदी—'अष्टाभ्य औश्' इत्यत्र 'अष्टाभ्यः' इति वक्तव्ये कृतात्वनिर्देशो जश्शसो विषये आत्वं ज्ञापयति ।

पर आचार्य ने सूत्रों को दो भागों में बाँट दिया है—१ सपाद सप्ताध्यायी, २ त्रिपादी। पहिले भाग के सूत्रों के आगे त्रिपादी के सूत्र असिद्ध होंगे और त्रिपादी के सूत्रों में भी पूर्व २ सूत्र की दृष्टि में अगला अगला सूत्र असिद्ध होता जायगा। ७।१ की दृष्टि में ७।१।२।३।४ सूत्रों का तथा त्रिपादियों में भी पूर्व सूत्र के प्रति आगामी सूत्र का अस्तित्व नहीं रहता। इसी रचना सौष्ठव ने आचार्य पाणिनि और उसकी कृति को अमर कर दिया है। इसी लिये तो अंग्रेज विद्वान् प्रो. मोनियर विलियम ने लिखा है – 'पाणिनीय व्याकरण मानव मस्तिष्क की प्रतिभा का वह आश्चर्यजनक नमूना है, जिसे किसी देश ने अब तक सामने नहीं रखा।'

पाणिनि व्याकरण के सम्बन्ध में पूर्ण खोज की जाय तो हम बहुत कुछ प्राप्त कर सकते हैं। यदि जगदम्बा की कृपा बनी रही तो कालान्तर में इस दिशा में सफलता भी मिल जायगी। अब तो इस दिशा में प्रथम प्रयत्न है। जो कुछ लिखा है उस के ऐतिहासिक भाग का आधार दूसरे विद्वानों के अनुभव हैं। शेष भाग मेरा अपना अनुभव है। जो कुछ लिखा है वह सर्वाङ्ग सुन्दर एवं त्रुटि रहित है–ऐसा अभिमान नहीं। पर जब तक कृपालु विद्वान् अपने परिपक्व अनुभव देकर कृतार्थ न करेंगे तब तक मुझे इतने पर ही सन्तुष्ट रहना होगा। इस पुस्तक में धातु रूपावली की टिप्पणी में तथा अन्त में निष्ठा एवं प्रक्रिया के रूप भी दे दिए गये हैं। ताकि विद्यार्थियों को अधिक सुगमता मिल सके।

विद्वद्वशम्वदः—
चरणदासरत्न शास्त्री
साहित्यालङ्कारः

# पाणिनीय-पारिभाषिक-शब्दकोष

## अ

१. अनुदात्त—ताल्वादि स्थानों के मध्य भाग में उच्चारण किया गया स्वर ।

२. अनुनासिक—मुख-नासिका से उच्चारण किया हुआ वर्ण ।

३. अपृक्त—एक वर्ण का प्रत्यय । विशेषतया हलन्त व्यञ्जन ।

४. अङ्ग—विहित प्रत्यय के परे होते प्रकृति संज्ञा ।

५. अन्तरङ्ग—थोड़े अथवा समीप निमित्त को मानने वाला विधि सूत्र ।

६. अपवाद ऐसी विधि जहाँ पूर्व प्रचलित विधि को रोका जाय । निरवकाशको विधि रपवादः ।

७. अधमर्ण—ऋणी ।

८. अन्यतरस्याम्—विकल्प ।

९. अवसान—वर्णों का अभाव जिस से आगे और कोई वर्ण न हो ।

१०. अवधारण निश्चय ।

११. अधिकार्थ वचन—स्तुति या निन्दा करने वाला वाक्य ।

१२. अनभिहित—किसी प्रत्यय के विधान द्वारा न कहा हुआ कारक ।

१३. अपवर्ग फलप्राप्ति ।

१४. अन्वादेश—एक कार्य के लिये किसी का निर्देश कर के दुबारा दूसरे कार्य के लिये उसी का निर्देश ।

१५. अभिज्ञा—स्मृति ।

१६. अत्याधान—ऊपर रखना ।

१७. अनुप्रयोग—किसी शब्द को दूसरे के पीछे प्रयुक्त करना ।

१८. अल्पाख्या अल्पता का कथन ।

१९. अव्यय—तीनों लिङ्गों, वचनों और विभक्तियों में न बदलने वाला शब्द ।

२०. अधिकार—अगले सूत्रों में आत्मसमर्पण करने वाला सूत्र ।
२१. अविद्यमानवत्—सूत्रों की दृष्टि में जो शब्द न होने के बराबर हो ।
२२. असिद्ध—सूत्रों की दृष्टि में दूसरे सूत्रों का न होना ।
२३. अद्यतन—पिछली आधी रात से आज की आधी रात तक का समय ।
२४. अनद्यतन—आज की आधी रात से पहले और आगे का समय ।
२५. अभूततद्भाव—अप्राप्त अवस्था को नये सिरे से लाना ।
२६. अग्राख्या—मुख्यता का कथन ।
२७. असवर्ण—स्थान-प्रयत्न का न मिलना ।
२८. अनुज्ञा—राय देना ।
२९. अभ्यस्त—छठे अध्याय के सूत्रों से द्वित्व किये गये दोनों शब्द स्वरूपों की संज्ञा ।
३०. अभ्यास—द्वित्व किये शब्दों में पहले शब्द की संज्ञा ।
३१. अनुस्वार—बिन्दु ( ं ) ।
३२. अभिहित—प्रत्यय विधान के द्वारा कहा हुआ कारक ।
३३. अभिविधि—व्यापकता ।
३४. अधिकरण—आधार ।
३५. अपादान—वियोग की अवधि अर्थात् पृथक होना ।
३६. अल्—वर्ण का पर्याय ।

आ

३७. आर्धधातुक—धातु से विहित किया हुआ तिङ्-शित् से भिन्न प्रत्यय ।
३८. आत्मनेपद—क्रियाफल के कर्तृगामी होने पर आने वाले तिङ् प्रत्यय ।
३९. आमन्त्रित—सम्बोधित ।
४०. आभीक्ष्ण्य—क्रिया का बार २ होना ।
४१. आनुलोम्य—चित्त का अनुवर्तन ।

४२. आक्रोश—निन्दा ।

४३. आदेश—स्थानी को मिटा देने वाली लोप आदि विधि तथा वर्णविकार आदि की विधि । (एक वर्ण के स्थान में दूसरे वर्ण का विधान) ।

४४. आगम—स्थानी को न मिला कर किसी वर्ण का विधान ।

४५. आबाध—पीड़ा ।

४६. आसेवन—पुनः पुनः क्रिया होना ।

४७. आसेवा—औत्सुक्य ।

४८. आदिकर्म—क्रिया के आरम्भिक क्षण ।

४९. आख्यातोपयोग—नियम पूर्वक ( गुरु शिष्यभाव से ) पढ़ना ।

इ

५०. इत्—वर्ण का लोप होना ।

उ

५१. उपदेश—आगम-प्रत्यय आदि का आदि उच्चारण ।

५२. उपसर्ग—क्रिया से संयुक्त 'प्र' आदि ।

५३. उपसर्जन—गौण ।

५४. उत्तमर्ण—ऋणदाता ।

५५. उपपद—समीप उच्चारित पद ।

५६. उत्तरपद—समास का अन्तिम खण्ड ।

५७. उपधा—किसी शब्द में अन्तिम वर्ण से पूर्ववर्ती वर्ण ।

५८. उपक्रम—आदि आरंभ ।

५९. उपज्ञा—आदि ज्ञान ।

६०. उदात्त—तालु आदि स्थानों के ऊर्ध्व भाग में उच्चारित वर्ण ।

ए

६१. एषणा—प्रार्थना, इच्छा ।

६२. एकादेश—पूर्व और पर ( दोनों ) स्थानियों को किया गया आदेश ।

## क

६३. कर्मधारय—विशेषण विशेष्य और उपमानोपमेय का समास ।

६४. कर्मप्रवचनीय संज्ञा—द्वितीया तथा पञ्चमी विधान कारक प्रकरण में प्रति, परि, अनु, उप, अप, आदि की संज्ञा ।

६५. कारक—कर्ता, कर्म आदि ।

६६. कर्मव्यतिहार—काम की अदला बदली ।

६७. क्रिया समभिहार—क्रिया का बार २ होना ।

६८. कर्म कर्ता—कर्म कारक की कर्तृत्व अवस्था ।

६९. कर्ता—क्रिया करने वाला और कर्ता को प्रेरणा करने वाला ।

७०. कर्म—एक कारक, जिसे कर्ता क्रिया द्वारा पाना चाहता हो ।

७१. करण—क्रिया का साधन व्यापार ।

७२. कामप्रवेदन—अभिप्राय प्रकट करना ।

७३. कुत्सा—निन्दा ।

७४. क्रिया सातत्य—लगातार क्रिया होना ।

७५. कृत्य—धात्वधिकार में तिङ् भिन्न प्रत्ययों की संज्ञा ।

७६. क्षेप—निन्दा ।

७७. क्षिया—आचार का उल्लङ्घन ।

## ग

७८. गुण संज्ञा—ए, ओ, अर् की सन्धि ।

७९. गौण—अप्रधान ।

८०. गुरु—द्विमात्रिक स्वर ।

८१. गोत्र—पौत्रादि सन्तान ।

८२. गति—प्रादियों की क्रिया योग में संज्ञा ।

## घ

८३. घ संज्ञा—तरप्-तमप् प्रत्यय ।

८४. घि संज्ञा—अनदी सञ्ज्ञक ह्रस्व-इकार उकारान्त शब्द।

८५. घु संज्ञा—'दा धा' रूप वाले धातु।

ट

८६. टि संज्ञा—किसी शब्द में अन्तिम अच् सहित भाग।

त

८७. ताच्छील्य— किसी काम करने का अभ्यास।

८८. तत्पुरुष—उत्तर खण्ड प्रधान समास का नाम।

८९. तद्राज—अञ् आदि प्रत्यय।

९०. तद्धित—ऐसे प्रत्यय जो धातुओं से न किये जाएं।

९१. तिङ्—तिप्-तस्, झि आदि प्रत्यय।

द

९२. द्वन्द्व—उभय खण्ड प्रधान समास।

९३. दीर्घ—द्विमात्रिक स्वर।

९४. द्विगु—संख्यापूर्वक समास।

ध

९५. धातु—क्रिया वाचक भू आदि, क्रियाओं के मूल रूप।

न

९६. नित्य—किसी कार्य के होने और न होने की भी अवस्था में प्रवृत्त होने वाली विधि।

९७. निपात संज्ञा—च, वा, और उपसर्ग आदि जो विविधार्थों को द्योतित करते हों।

९८. नदी संज्ञा—स्त्रीलिङ्ग ईकारान्त ऊकारान्त शब्द।

९९. निष्ठा—क्त, क्तवतु (प्रत्यय)।

प

१००. परस्मैपद—क्रिया फल के कर्मगामी होने पर आने वाले प्रत्यय।

१०१. प्रत्यय—प्रकृति से विहित किया हुआ।

१०२. प्रगृह्य—अदस शब्द से आगे, ई, ऊ, ए अन्त वाले द्विवचन शब्द।

१०३. प्रतियत्न—गुण उत्पादन करना।

१०४. पर्याप्तिवचन—पूर्णता।

१०५. प्रयत्न - उच्चारण में किया जाने वाला व्यापार।

१०६. प्रकृति—जिस से प्रत्यय किया जाय।

१०७. प्रकृतिभाव—स्वरसन्धि का न होना।

१०८. परीप्सा—शीघ्रता।

१०९. प्रकारवचन—प्रकार का कथन।

११०. पुम्वद्भाव—पुंल्लिङ्ग जैसा प्रयोग।

१११. पूर्वपद—समास का पूर्वखण्ड।

११२. पूजा—आदर।

११३. पूरण—पूरक संख्या।

११४. पद—सुबन्त और तिङ् प्रत्ययान्त शब्द।

११५. पृष्ट प्रतिवचन - प्रश्न का उत्तर।

११६. प्लुत—त्रिमात्रिक स्वर।

११७. प्रति ज्ञान—अभिप्राय प्रकट करना।

## ब

११८. बहुव्रीहि—अन्य पदार्थ प्रधान समास।

११९. बहुल—कादाचित्क विधि।

## भ

१२०. भावलक्षण—क्रिया की पहिचान।

१२१. भाषित पुंस्कता—किसी पुंल्लिङ्ग शब्द का एक ही अर्थ में नपुंसकलिंग में प्रवेश।

य

१२२. याप्य—निन्दित ।

१२३. युवा—मूल पुरुष से चौथा पुरुष ।

ल

१२४. लघु—एक मात्रिक स्वर ।

१२५. लुक्—प्रत्यय का अदर्शन ।

१२६. लुप्— ,, ,, ।

१२७. लिप्सा—लालच ।

व

१२८. व्यवाय—व्यवधान !

१२९. व्यवायी—व्यवहित ।

१३०. व्याश्रय—पक्ष लेना ।

१३१. विभाषा—विकल्प ।

१३२. विप्रतिषेध—तुल्यबल विधियों का एकत्र समावेश । भिन्न २ प्रयोगों में चरितार्थता ।

१३३. व्यतीहार—व्यतिक्रम, अदला बदली ।

१३४. विसर्जनीय—विसर्ग ( : ) ।

१३५. विशब्दन—अभिप्राय प्रकट करना ।

१३६. विमोहन—ललचाना ।

१३७. विनियोग—अनेक कार्यों में प्रेरणा करना ।

१३८. व्यपदेशिवद्भाव—अप्रधान में प्रधान का सा व्यवहार ।

१३९. वृद्धि—आ, ऐ, औ की संज्ञा ।

१४०. वृद्ध—त्यदादि सर्वनामों की संज्ञा ।

१४१. वैयात्य—अविनय, शैतानी ।

१४२. वैकृत—विकार ।

